Digambra Jain Religious Grantha Series No. 5

# अथ ४ चौबीसीपूजा

संवत् १९६७। सन् १९१०। वीर संवत् २४३६।

१ संस्कृत चौबीसी पूजा पाठ। २ रामचन्द्र कृत भाषा चौबीसी पूजा पाठ। ३ वृन्दावन कृत भाषा चौबीसी पूजा पाठ। ४ बखतावरसिंह कृत चौबीसी पूजा पाठ।

बाबू ज्ञानचन्द्रजी जैनी लाहौर निवासीने छपवाया

मूल्य १० ) रुपये

# विज्ञापन। Notice. اشتہار

पचकल्याणक तिथियों का शुद्ध करना ऐसा कठिन था कि ५०० वर्ष से बड़े बड़े जैन पण्डित इस को आज तक नहीं कर सके इन पंचकल्याणक तिथियों को शुद्ध करने में हमारी आधी आयु अर्थात् २५ वर्ष खरच हुए हैं। और इस परिश्रम में भाषा और संस्कृत प्राकृत पूजा पाठों की प्रतियां तलाश करते हुए देश बदेश फिरने में निहायत तकलीफ हम को उठानी पड़ी है, सिवाय इस के विद्वान व्याकरणी महा पण्डितों वा महा ज्योतिषियोंकी तनखा नजर, इनाम,सफर खरच और प्रतियों की लिखवाई मिलान कराई गूढ़ संस्कृत पाठों के अर्थ करवाई में हमारी एक बहुत ही बड़ी रकम खरच पड़ी है। इस वास्ते सरकारी कानून के मुताबिक इस का हक हमने अपने स्वाधीन रक्खा है, यह पूजा पाठ या यह १२० पंचकल्याणक शुद्ध तिथि किसी पुस्तक में या किसी अखबार में या किसी अलहदे कागज वगैरा पर कोई न छापे अगर कोई छापेगा तो उस पर जरूर मुकदमा किया जावेगा॥

पंचकल्याणक तिथियों को शुद्ध कर्ता  बाबू ज्ञानचंद्र जैनी लाहौर।

## तेरह पंथी जैनी भाइयों को समझावट।

इस पुस्तक में इक्षुरस, घृत, दुग्ध, दधि, सर्व औषधि आदि से जो प्रतिबिम्ब का प्रक्षालन करना और दश दिक्पालादिकों को अर्घादि देना लिखा है। यह आम्नाय २० पथ की है, हमने यह लेख इस संस्कृत पुस्तक में इस वास्ते छापा है कि यह लेख इस पुस्तक की आचार्यों कृत हस्त लिखित असली प्रतिमें है। और सिवाय इस के जितने संस्कृत प्राकृत पूजन पाठ आचार्यों से रचित हमने देखे हैं। मूल ग्रंथों में हमने सर्व ही ऐसा लेख देखा है, हस्त लिखित संस्कृत मूळ ग्रंथ नित्यनियम पूजा में भी ऐसा ही पाठ है सो मूल ग्रंथों के पाठ को काटना हम महा पाप समझते हैं। इस वास्ते हमने यह लेख यहां छापा है। सो जो १३ पंथी भाई इतना लेख पसन्द नहीं करते वह इसको छोड़ कर इससे आगे जहां से चौबीसी पूजा संस्कृत शुरू होती है वहां से पाठ पढ़ कर पूजन करें॥

पुस्तक मिलनेका पता 

**बाबू ज्ञानचन्द्र जैनी लाहौर**

# अथ सूचीपत्रम्।



## अथ रामचन्द्र कृत

# इस ग्रंथ की कीमत १०) क्यों ?

बहुत से भाई यह कहेंगे कि बम्बई का छपा चौबीसी पूजा पाठ ।।।) में आता है यह चार पाठ हैं इन का दाम १०) क्यों रखा? पहले पाठों में सिरफ जल की साथ पहले छंद में आंचली लिख रक्खी है। दूसरे द्रव्य चढाने को वार वार वरक उलट कर पहलेमें ही देखनी पडती है सिवा इसके द्रव्य चढानेका मंत्रभी एक ही जगह दिया है। जैसे (ॐ ह्रीं श्रीऋषभ तीर्थंकरायजलंनिर्वपामीति स्वाहा। दूसरे द्रव्य चढाने को फिर पीछे ही देखना पडता है और वह एक भी गलत है जैसे यह जल का मंत्र इस प्रकार चाहिये ॥ (ॐ ह्रीं श्रीऋषभदेव जिनेंद्राय गर्भ,जन्म,तप,ज्ञान,निर्वाण, पंचकल्याण प्राप्ताय जन्ममृत्यु जरारोग विनाशनायजलनिर्वपामीतिस्वाहा)

इसी प्रकार चंदन में। इस में ससारा ताप रोग विनाशनाय। अक्षत में अक्षय पद प्राप्तये यह पाठ बदल कर पढना चाहिये। इसी प्रकार कुल द्रव्यों का अलग अलग बदल कर पढना चाहिये। सिवाय इस के जब एक वस्तु चढावे जैसे जल। उस का पाठ अलग एक वचन में होना चाहिये जब बहुत वस्तु चढावें जैसे अक्षत। उस का बहु वचन होना चाहिये। सिवाय इस के स्थापना का पाठ जिनेंद्राय तो बिलकुल गलत(दूषित) है इस की गलती वही जानते हैं जो आला दरजे के संस्कृत व्याकरणी पंडित हैं। संस्कृत की तो अनेक गलती हैं जयपुर में जो १) रुपये का एक श्लोक लिखा ऐसे ग्रन्थ हैं वह संस्कृत शुद्धता का दाम है, खूब सूरती का नहीं ॥

सो हर जगह आंचली और पूरा बड़ा हर जगह द्रव्य चढाने का मन्त्र होने से यह पाठ पहले से तीन गुना हो जाने से, तीन तिया ९) रुपये दाम तो तुम्हारे खियाल की मुताबिक ही हुआ और वह कमीशन नहीं काटते और डाक महसूल भी अपने पास से नहीं देते हम कमिशन भी काटते हैं और डाक महसूल भी अपने पास से देते हैं वह भी १०) में से घटाईये ॥

सिवा इस के खरच की तरफ खियाल कीजिये कि पहली प्रति मंदिर से लेकर गलत तिथि की गलत तिथि जैसी थी वैसी ही छाप दी और हम ने २५ वर्ष में तमाम हिन्दुस्तान में तलाश कर के १६ भाषा पूजा पाठों का पता लगाया जिन का इतने होने का किसी को खियाल भी न था, फिर विद्वान पंडितों को माकूल तनखा और सफर खरच देकर उन से उन का मिलान करवाया। फिर और पाठों पुस्तकों ग्रन्थों में इन को ढुंढवाया जब भाषा पाठ पुस्तक ग्रन्थ चारित्रों से काम ठीक न हुआ तब अनेक संस्कृत

ग्रन्थों का खोज लगाकर उन का अवलोकन करवाया, जो संस्कृत चौबीसी पूजा पाठ जहां बीस बीस मंदिर हैं ऐसे बड़े शहरों में भी नहीं उस का पता लगाकर नकल करवा कर मगाया, फिर उस की दूसरी प्रतिका वरषों में पता लगा कर दूसरी प्रति मगाई फिर आदि पुराण उत्तर पुराण सस्कृत ग्रथ आसाधर कृत सस्कृत पाठ मंगाकर उन का अवलोकन कराय लोहाचार्य रचित पाठ से मुकाबला करवाया, जो सस्कृत शुद्ध श्लोक १) रुपये का एक लिखा जावे हमने इन सस्कृत ग्रन्थों के शुद्ध पाठ लिखवाने में क्या दाम दिया होगा। मामूली भाषा ग्रन्थ की शब्द शुद्धि में भी सैंकड़ों रुपया खरच हो जाता है इन सस्कृत ग्रंथों की शब्द शुद्धि में विद्वानों को क्या देना पड़ा होगा इन सब बातों के खरच का जरा गौर करना चाहिये॥

हम इस के जवाब में सिरफ इतना ही कहना चाहते हैं कि इस काम में २५ वर्ष में जो हमारा खरच हुवा अगर हम इस प्रतिका दाम (१००) भी रक्खें तो भी वह रकम हमारी वरामद नहीं हो सकती १०) रुपये दाम तो हमने बहुत सोच कर ऐसा रक्खा है, जैसे हीरे को काच के भाव वेचा। और जो अपनी आधी उमर इस काम में खरच की यह तो बात ही अलग है॥

## शुद्धता में २५ वर्ष कैसे लगे।

एक शब्द शुचौ आसाधर कृत पाठ में है इस के मायने आसाधर ने आषाढ के लिये हैं और संस्कृत उत्तर पुराण में यह शब्द कई जगह है उत्तर पुराण के शब्द का अर्थ भाषा करताओं ने ज्येष्ठ लिया है वह शब्द ज्योतिष का है व्याकरणी पंडित इस को कम जानते हैं हमने अनेक ज्योतिषियों से इस का अर्थ पूछा सब ने इस का अर्थ आषाढ ही किया और संस्कृत कोष में देखा तो वहां भी इस का अर्थ आषाढ ही लिखा है देखो अमर कोष प्रथम कांड। चतुर्थ वर्ग। १६ श्लोक॥

सिरफ एक महान ज्योतिषी जो जो कांशी में ३० वर्ष ज्योतिष पढ कर आये हैं उन्हों ने कहा इस शब्द के मायने आषाढ भी है ज्येष्ठ भी है और २ अंगरेजी कोष देखे एक पुराणा जो विलायत में सन् १८६६ में छपा था देखो गोटिंगर का इंगलिश कोश पृष्ठ १५४ लंडन का छपा हुआ। और दूसरा आप्टे का इंगलिश कोश पृष्ठ १०४ सन् १८९० का पूना आर्य प्रेस का छपा हुआ दोनों इंगलिश कोषों में शुचौ का अर्थ ज्येष्ठ और आषाढ दोनों लिखे हैं॥

तब हमारी यह तो तसल्ली हो गई कि इस शब्द के आषाढ और ज्येष्ठ दोनों अर्थ हैं परन्तु यह शक बाकी रहा कि हम

इस का अर्थ आषाढ करें कि ज्येष्ठ तब उस महान ज्योतिषी ने हम को बताया कि फलाने मौके पर तो इस का अर्थ आषाढ होता है फलाने मौके पर ज्येष्ठ, उस से देखा तो आसाधर के पाठ में उस का अर्थ आषाढ ही हो सकता है ज्येष्ठ नहीं, और उत्तर पुराण में उस का अर्थ ज्येष्ठ ही होसकता है आषाढ नहीं तब हमारी तसल्ली हुई। इस तरह हमने संस्कृत के सैंकड़ों शब्दों की जिन में शक हुआ तहकीकात की है इस वास्ते इन शब्दों के अर्थ के खोज में हमारी आधी उमर अर्थात् २५ वर्ष गुजर गए जब खूब तसल्ली हुई तब हमने पंचकल्याणक का पाठ शुद्ध करा है॥

## भाषा पाठों में इतनी गलतियें कैसे हुईं।

उन महा ज्योतिषी जी ने उत्तर पुराण का लेख देख कर यह भी कहा है कि जिन आचार्यों ने यह ग्रन्थ रचा है वह ज्योतिष के महासागर थे उन्हों ने अपनी ज्योतिष विद्या की निपुणता से उत्तर पुराण में अनेक स्थानों पर श्लोकों में कहीं मास कहीं पक्ष कहीं नक्षत्र का नाम ऐसा गुम (understood) रक्खा है कि जिस को सिवाय महान ज्योतिषी के कोई भी व्याकरणी पंडित नहीं बता सकता और साथ में यह भी कहा कि तुम कहते हो हमारे यहां भाषा उत्तर पुराण भी है सो यदि अर्थ करता ज्योतिष नहीं जानता होगा तो उस ने मास पक्ष नक्षत्रों के अर्थ करने में सैंकड़ों गलती करी होंगी॥

सो उनका कहना यह ठीक है जो यह भाषापाठों में तिथियोंका फरक पड़ाहै अर्थ करताओं के ज्योतिष न जानने से ही पड़ा है।

## परमात्मा का धन्यवाद।

जैसे सीता के पिता और नेमनाथ जी की जन्म नगरी का फरक आज तक नहीं निकला ऐसे ही अगरचे इस तहकीकात में हमने अपनी आधी उमर लगाई और हजारहा रुपया विद्वानों को तनख्वा नजर इनाम सफर खरच में लगाया फिर भी अगर हम कुछ इलम ज्योतिष के माहिर न होते तो हम भी इस काम को पूरा न कर सकते॥

पस हम परमात्मा को लाख लाख धन्यवाद देते हैं कि हमारे धर्म में जो पंचकल्याणक तिथियों में गड़ बड़ हो रही थी सर्व विघ्न दूर होकर हमारे धर्म की पंचकल्याणक तिथि हमारी जिन्दगी में ही परम शुद्धमोती समान निर्मल होगई॥

## आखड़ी भंग महा पाप है।

अनेक जैन स्त्रियों के पचकल्याणक तिथि में व्रत करने तथा हरी वगैरा अभक्ष न खाने तथा रात्रि भोजन नहीं करने की आखडी होती है। सो भाषा पूजन पाठों में तिथि गलत लिखी रहने से जिस दिन पंचकल्याणक तिथि नहीं होती उस दिन तो वह व्रतादि करती हैं और जिस दिन सच्ची पचकल्याणक तिथि होती है वह तिथि भाषा पाठों में न लिखी रहने से उस दिन वह व्रत वगैरा नहीं रखतीं इस गलती से उन को आखडी भंग का पाप लगता है। इस लिये आखडी भग के पाप से बचने के लिये इस पाठ में पचकल्याणक लिखी तिथियों के अनुसार व्रतादि किया करें॥

## मन्दिर में प्रतिमा के सन्मुख झूठ बोलना महा पाप है।

भगवान का कल्याणक हुवा तो हो किसी और तिथि को और आप श्रीजिन मदिर में पूजन करते हुए प्रतिबिम्ब के सन्मुख बोले झूठ अर्थात् कहे कोई और तिथि इस झूठ के पाप का क्या ठिकाना है॥

पस जो जैनी भाई मंदिर में प्रतिमा के सन्मुख झूठ बोलने को पाप समझते हैं और झूठ बोलने के पाप से बचना चाहते हैं वह यह शुद्ध प्रति हमारे यहां से मगा कर इस शुद्ध पचकल्याणक तिथि का पाठ पढ कर भगवान का पूजन किया करें मूल्य १०)

**ग्रन्थ मिलने का पता—बाबू ज्ञानचंद्र जैनी लाहौर**

# स्वाहा शब्द

बहुत से भाईयों का यह खयाल है कि स्वाहा शब्द होम आदिक में जब कोई सामग्री अग्नि में डालते हैं तब बोलते हैं इसका मतलब वह भस्म होना समझते हैं, सो ऐसे खयालात के भाईयों से प्रार्थना है कि एक शब्द के अनेक अर्थ होते हैं जिस स्थान पर जो अर्थ सम्भव हो वहां वही लिया जाता है सो स्वाहा शब्दका अर्थ अर्पण करना भी है। इसी वास्ते आचार्योंने यह शब्द योग्य जानकर संस्कृत, प्राकृत पूजन पाठ मूल ग्रंथो में ग्रहण किया है पस पूजन में सामग्री चढाने के वक्त इस का अर्थ अर्पण करना है। इस वास्ते पूजन में समाग्री चढाने के वक्त स्वाहा बोलते हैं। इस में कोई दोष नहीं॥

# भूमिका ।

इस बात को अरसा २५ साल का हुआ कि इतफाक से हमने श्री मंदिरजी लाहौर में बैठे बैठे स्वतः स्वभाव वृन्दावन कृत रामचंद कृत बखतावर कृत तीनों पाठों की १२० तिथि का मुकाबला किया सो उनमें बडा फरक पाया तब हम हैरान हुए कि पूजनमें तिथि कौन से पाठ के अनुसार पढें। कई तिथि एक में कुछ दूसरे में कुछ तीसरे में कुछ जब हमने यह सोचा कि यदि कोई और भी चौबीसी पूजापाठ होय तो उसकी साथ मुकाबला करने को और पाठ तलाश करना चाहिये तब तमाम हिंदुस्तान में पंजाब अहाता इलहाबाद बंगाल विहार बुंधेलखंड मध्यप्रदेश राजपूताना अहाता बम्बई गुजरात दक्षिन अहाता मदरास देश करनाटक रियास्त मैसूर इंदौर बडोदा उदयपुर वगैरा में तलाश करने से १६ भाषा चौबीसी पाठ मिले उनके नाम इस प्रकार हैं १ रामचंद कृत २ सेवाराम कृत ३ चुनीलाल कृत ४ बखतावर कृत ५ वृन्दावन कृत ६ देवीदास कृत ७ टेकचंद कृत ८ नेमिचंद कृत ९ सुगनचंद कृत १० छोटीलाल कृत ११ झूनकलाल कृत १२ हीरालाल कृत १३ जिनेश्वरदास कृत १४ मनरंगलाल कृत १५ अमरचंद कृत १६ थान जी कृत जब इन सब की तिथि मिलाई तो सब में ही फरक पाया तब लाचार और तलाश करी तब १ पंचकल्यानक पूजा पाठ देखा इस में १२० तिथि के १२० अर्घ हैं १ वासठ ठाणा देखा इसमें एक एक भगवान की वासठ बासठ बातें हैं एक चौरासी ठाना देखा इसमें हर एक तीर्थंकर की चौरासी बातें हैं एक बडा शिखर महात्म्य पाठ देखा उस में भी तिथि हैं अनेक पुराण

और चरित्रों में भी तिथि देखीं परंतु प्रत्येक पाठ में अनेक तिथियों में फरक पाया आपस में कोई भी न मिला. एक आश्चर्य की बात यह देखी कि एक पाठ भी अपनी दूसरी प्रति से नहीं मिलता तब बडी हांसी आई और लाचार यह विचारा कि कुल भाषा पाठ संस्कृत से बने हैं आचार्यो ने पहले संस्कृत प्राकृत पाठ रचे थे तब उनकी तलाश करनी शुरू की सो बडी कठिनताई से संस्कृत चौबीसी पूजा पाठ प्राप्त हुआ फिर दिल में यह शक हुआ कि जैसे भाषा पाठ एक दूसरे से नहीं मिलते कहीं यही हाल संस्कृत पाठों का भी न हो तब संस्कृत उत्तर पुराणमें से १२० तिथि का संस्कृत पाठ उतरवाया फिर एक पचकल्यानमाला संस्कृत पाठ मंगाया फिर लोहाचार्य कृत संस्कृत पाठ की तिथियों से इन सब संस्कृत पाठोंका मिलान किया तो आपसमें चारों पाठ मिल गए तब बड़ी भारी खुशी हासिल हुई और उनका एक १२० तिथियों का शुद्ध पाठ भाषा में लिखा और भाषा पाठों से मिलान करने पर मालूम हुआ कि सर्व भाषा पाठों में १२ से लेकर २८ तक तिथियां गलत हैं यानि १२ से कम किसी में भी गलती नहीं और बाजे पाठों में २८ तक तिथि गलत हैं पस हमने यह सोचा कि जैनी भाई मंदिरों में भगवान का पूजन भाषा के गलत पाठ पढ कर कर रहे हैं यह सखत अनुचित और पाप कार्य है पस हमने वह संस्कृत चौबीसी पूजा पाठ शुद्ध करके इस पुस्तक में छाप दिया और जो भाई संस्कृत नहीं जानते उन के वास्ते २ भाषा चौबीसी पूजा पाठ यानि रामचन्द्र और बृन्दावन कृत दोनों भाषा पाठों की गलत तिथियों के चरण छंदों में से दूर कर सही तिथियों के नए चर्ण

उन में लिख कर उन दोनों भाषा पाठों की भी १२० तिथि संस्कृत की मुताविक शुद्ध कर भाषा पूजा करने वाले भाइयों के वास्ते इसी पुस्तक में छाप दिये।

१ पस जैनी भाइयों को चाहिये कि भगवान् का पूजन इस १२० पंच कल्याणक शुद्ध तिथि वाली पुस्तक के अनुसार किया करें क्योंकि शुद्ध प्रति मिलते हुए गलत तिथि पढ कर पूजन करना महा अयोग्य कार्य है॥

जो जैनी पक्षपात कर आचार्यों कृत संस्कृत पाठों को झूठे कहकर गलत तिथियोंके पाठों से भगवान का पूजन करेंगे वह महा पा प के भागी होकर अपनी करनी का फल पावेंगे॥

## अथ पंच कल्याणक तिथियों में अशुद्धता का सबूत ।

१६ भाषा चौवीसी पूजा पाठ, दूसरे पाठ और पुराणों में जितनी तिथि पंच कल्याणक की हर एक में गलत हैं अगर सब का खुलासा यहां लिखा जावे तो पाठ बहुत बढ जावे इस वास्ते सिरफ तीन चार चौवीसी पूजा पाठों की तिथियां लिखते हैं ताकि जैनी भाइयों को इस बात का निश्चय होजावे कि पाठों में तिथियां जरूर ही गलत हैं॥

## अथ अशुद्ध पंच कल्याणक तिथि ।

१ ऋषभदेव—के जन्मकी शुद्ध तिथि चैत्र कृष्ण ९ है परंतु चुनीलालकृत पाठमें चैत्रशुक्ल ९ है।

२ अजित नाथ–के तप की शुद्ध तिथि माघ शुक्ल ९ है परंतु वृंदावन, रामचंद, वखतावर और चुनीलाल कृतमें माघ शुक्ल १० है और सेवाराम कृतमें पौष शुक्ल ११ है ॥

३ अजितनाथ–के ज्ञानकी शुद्ध तिथि पोष शुक्ल ११ है, वृन्दावन, वखतावर में पौष शुक्ल ४ है ॥

४ संभव नाथ–के ज्ञानकी शुद्ध तिथि कार्तिक कृष्ण ४ है, चुनीलाल कृतमें चैत्रकृष्ण ४ है ॥

५ संभवनाथ–के निर्वाणकी शुद्ध तिथि चैत्र शुक्ल ६ है, देवीदास कृत में वैशाख कृष्ण ६ है ॥

६ अभिनंदन नाथ–के गर्भ की शुद्ध तिथि वैशाख शुक्ल ६ है परंतु रामचंद्र और चुनीलाल कृत में वैशाख शुक्ल ८ है ॥

७ सुमतिनाथ–के तप की शुद्ध तिथि वैशाख शुक्ल ९ है परन्तु वृन्दावन और वखतावर कृत में चैत्र शुक्ल ११ है ॥

८ पद्म प्रभ–के गर्भ का शुद्ध तिथि माघ कृष्ण ६ हे परन्तु देवीदास कृत में माघ शुक्ल ६ है।

९ पद्मप्रभ–के जन्म की शुद्ध तिथि कार्तिक कृष्ण १३ हे परन्तु वृंदावन कृत में कार्तिक शुक्ल १३ हे और वखतावर कृत में कार्तिक शुक्ल १२ है ॥

१० पद्मप्रभ–के तप की शुद्ध तिथि कार्तिक कृष्ण १३ हे परन्तु वृन्दावन और वखतावर कृत में कार्तिक शुक्ल १३ है ॥

११ पद्मप्रभ–के ज्ञानकी शुद्ध तिथि चैत्र शुक्ल १५ है परन्तु चुनीलाल कृतमें चैत्र शुक्ल ४ है॥

१२ पद्मप्रभ–के निर्वाण की शुद्ध तिथि फाल्गुण कृष्ण ४ है परंतु सेवाराम कृत में फाल्गुण शुक्ल ७ है ॥

१३ सुपार्श्वनाथ–के गर्भ की शुद्ध तिथि भादों शुक्ल ६ है परन्तु वृन्दावन कृत में भादों शुक्ल २ है शुक्ल ४ है और देवीदास कृत में फाल्गुण

१४ सुपार्श्वनाथ–के ज्ञान की शुद्ध तिथि फाल्गुण कृष्ण ६ है परन्तु सेवाराम और देवीदास कृत में फाल्गुण शुक्ल ६ है ॥

१५ चंद्रप्रभ–के गर्भकी शुद्ध तिथि चैत्र कृष्ण ५ है परन्तु चुनीलाल कृत में चैत्र शुक्ल ५ है।

१६ चंद्रप्रभ–के तपकी शुद्ध तिथि पौष कृष्ण ११ है परन्तु देवीदास कृतमें पौष शुक्ल १२ है और सेवाराम कृत में पौष कृष्ण १० है ॥

१७ चंद्रप्रभ–के ज्ञानकी शुद्ध तिथि फाल्गुण कृष्ण ७ है, देवीदास कृतमें फाल्गुण शुक्ल ७ है

१८ चंद्रप्रभ–के निर्वाण की शुद्ध तिथि फाल्गुण कृष्ण ७ है परन्तु बखतावर कृत में माघ कृष्ण ७ है और वृन्दावन और रामचंद्र कृतमें फाल्गुण शुक्ल ७ है ॥

१९ पुष्प दंत–के तपकी शुद्ध तिथि मार्गशिरशुक्ल १ है, सेवाराम कृतमें मार्गशिरकृष्ण १ है ॥

२० पुष्पदंत–के ज्ञानकी शुद्ध तिथि कार्तिक शुक्ल २ है, देवीदास कृत में कार्तिककृष्ण २ है ॥ और सेवाराम कृत में फाल्गुण कृष्ण २ है ॥

२१ पुष्पदंत–के निर्वाणकी शुद्ध तिथि भादों शुक्ल ८ है परन्तु वृन्दावन और वखतावर कृत में आश्वन शुक्ल ८ है और देवीदास कृतमें भादों शुक्ल ९ है ॥

२२ शीतलनाथ–के गर्भकी शुद्धतिथि चैत्र कृष्ण ८ है परन्तु सेवाराम कृतमें चैत्र कृष्ण ६ है ॥

२३ शीतलनाथ–के ज्ञानकी शुद्ध तिथि पौष कृष्ण १४ है, देवीदास कृतमें पौष कृष्ण १० है ॥

२४ शीतलनाथ–के निर्वाण की शुद्ध तिथि आश्विन शुक्ल ८ है परन्तु सेवाराम कृत में ज्येष्ठ कृष्ण ८ है और देवीदास कृत में आश्विन कृष्ण ३० अमावस्या है।

२५ श्रेयांसनाथ–के गर्भ की शुद्ध तिथि ज्येष्ठ कृष्ण ६ है परन्तु वृन्दावन और वखतावर कृत में ज्येष्ठकृष्ण ८ है॥

२६ श्रेयांसनाथ–के ज्ञान की शुद्ध तिथि माघ कृष्ण ३० अमावस्या है परन्तु वखतावर कृत में माघ कृष्ण १० है ॥

२७ श्रेयांसनाथ–के निर्वाण की शुद्ध तिथि श्रावण शुक्ल १५है देवीदास में श्रावण शुक्ल ५ है।

२८ वासुपुज्य–के तपकी शुद्ध तिथि फाल्गुण कृष्ण १४ है सेवाराम कृतमें फाल्गुण कृष्ण २ है ॥

२९ वासुपूज्य–के ज्ञानकी शुद्ध तिथिमाघ शुक्ल२है वृन्दावन और वखतावर कृतमेंभाद्रपद कृष्ण२है

३० वासुपुज्य–के निर्वाणकी शुद्ध तिथि भाद्रपद शुक्ल १४है देवीदास कृतमें भाद्रपद शुक्ल५ है ॥

३१ विमलनाथ–के जन्मकी शुद्ध तिथि माघ शुक्ल४ है परंतु देवीदास और रामचंद्र कृत में माघशुक्ल १२ है और चुनीलाल कृत में माघ शुक्ल १४ है॥

३२ विमलनाथ–के निर्वाण की शुद्ध तिथि आषाढ कृष्ण ८ है परन्तु वृन्दावन कृत में आषाढ कृष्ण ६ है और देवीदास और चुनीलाल कृतमें आषाढ शुक्ल ८ है॥

३३ अनंतनाथ–के तप की शुद्ध तिथि ज्येष्ठ कृष्ण १२ है परन्तु रामचंद्र, देवीदास, सेवाराम, और चुनीलाल कृत में पोष कृष्ण १२है॥

३४ अनंतनाथ–के निर्वाण की शुद्ध तिथि चैत्र कृष्ण ३० अमावस्या है परन्तु वृन्दावन और वखतावर कृत में चैत्र कृष्ण ४ है॥

३५ धर्मनाथ–के गर्भ की शुद्ध तिथि वैशाख कृष्ण १३ है परन्तु वृन्दावन और वखतावर कृत में वैशाख शुक्ल ८ है और देवीदास,रामचंद्र,चुनीलाल कृतमें वैशाख शुक्ल १३ है

३६ धर्मनाथ–के ज्ञान की शुद्ध तिथि पोष शुक्ल १५ है परन्तु चुनीलाल कृत में माघ शुक्ल १५ है देवीदास कृत में पोष कृष्ण ३० अमावस्या है॥

३७ शांतिनाथ–के जन्मकी शुद्ध तिथि ज्येष्ठ कृष्ण १४ है परंतु देवीदास कृत में ज्येष्ठ कृष्ण १३ है

३८ शान्तिनाथ–के तपकी शुद्ध तिथि ज्येष्ठ कृष्ण १४है परन्तु देवीदास कृतमें ज्येष्ठकृष्ण१३ है

३९ शांतिनाथ–के ज्ञान की शुद्ध तिथि पौष शुक्ल १० है परन्तु रामचंद्र चुनीलाल कृत में पौष शुक्ल ११ है ॥

४० शांतिनाथ–के निर्वाण की शुद्ध तिथि ज्येष्ठ कृष्ण १४ है परन्तु देवीदास कृत में ज्येष्ठ शुक्ल १४ है ॥

४१ कुंथुनाथ–के गर्भ की शुद्ध तिथि श्रावण कृष्ण १० है परन्तु रामचद्र कृतमें श्रावण शुक्ल १० है ॥

४२ कुंथुनाथ–के तप की शुद्ध तिथि वैशाख शुक्ल १ है परन्तु सेवाराम कृत में वैशाख कृष्ण ११ है ।

४३ कुंथुनाथ–के ज्ञान की शुद्ध तिथि चैत्र शुक्ल ३ है परन्तु चुनीलाल कृत में चैत्र शुक्ल १३ है ।

४४ अरनाथ–के गर्भकी शुद्ध तिथि फाल्गुण शुक्ल३ है परन्तु सेवाराम कृतमें फाल्गुणकृष्ण३ है ।

४५ अरनाथ–के तप की शुद्ध तिथि मार्गशिर शुक्ल १० है परन्तु वृन्दावन, वखतावर कृत में मार्गशिर शुक्ल १४ है सेवाराम कृत में कार्तिक कृष्ण १२ है ॥

४६ अरनाथ–के ज्ञानकी शुद्ध तिथि कार्तिक शुक्ल१२है परन्तु वखतावर और सेवाराम कृतमें कार्तिक कृष्ण १२ है और चुनीलाल कृत में पौष कृष्ण २ है ॥

४७ अरनाथ–के निर्वाण की शुद्ध तिथि चैत्र कृष्ण ३० अमावस्या है परन्तु वृन्दावन, वखतावर कृत में चैत्र शुक्ल ११ है ॥

४८ मल्लिनाथ–के ज्ञान की शुद्ध तिथि पौष कृष्ण २है परन्तु चुनीलाल कृत में वैशाख कृष्ण १०है ॥

४९ मल्लिनाथ-के निर्वाण की शुद्ध तिथि फाल्गुण शुक्ल ५ है परन्तु देवीदास कृत में
फाल्गुण कृष्ण ५ है ॥

५० मुनिसुव्रतनाथ-के गर्भ की शुद्ध तिथि श्रावण कृष्ण २ है परन्तु देवीदास कृत में श्रावण
शुक्ल २ है ॥

५१ मुनिसुव्रनाथ-के जन्म की शुद्ध तिथि वैशाख कृष्ण १० है परन्तु सेवाराम कृत में
वैशाख कृष्ण ५ है ॥

५२ मुनिसुव्रतनाथ-के ज्ञान की शुद्ध तिथि वैशाख कृष्ण ९ है परन्तु देवीदास कृत में वैशाख
कृष्ण १० है और चुनीलाल कृत में मार्गशिर शुक्ल ११ है ॥

५३ नमिनाथ-के ज्ञान की शुद्ध तिथि मार्गशिर शुक्ल ११ है परन्तु चुनीलाल कृत में आश्विन
शुक्ल १ है।

५४ नमिनाथ-के निर्वाणकी शुद्ध तिथि वैशाखकृष्ण १४ है परन्तु देवीदास कृतमें वैशाख शुक्ल १४ है॥

५५ नेमिनाथ-के गर्भ की शुद्ध तिथि कार्तिक शुक्ल ६ है, रामचंद्र कृत में कार्तिककृष्ण ६ है ॥

५६ नेमिनाथ-के निर्वाणकी शुद्ध तिथि अषाढ़ शुक्ल ७ है परन्तु देवीदास वृन्दावन, बखतावर
कृत में आषाढ़ शुक्ल ८ है ॥

५७ पार्श्वनाथ-के गर्भकी शुद्ध तिथि वैशाख कृष्ण २ है परन्तु देवीदास कृतमें वैशाखशुक्ल २ है ॥

५८ महावीर-के गर्भ की शुद्ध तिथि आषाढ शुक्ल ६ है परन्तु देवीदास कृत में आषाढ़ कृष्ण १० है।

५९ महावीर के जन्मकी शुद्ध तिथि चैत्र शुक्ल १३ है परन्तु सेवाराम कृत में चैत्रकृष्ण १३ है ॥

६० महावीर-के तपकी शुद्ध तिथि मार्गशिर कृष्ण १० है परन्तु देवीदास कृतमें मार्गशिर शुक्ल १० है॥

६१ महावीर-के ज्ञानकी शुद्ध तिथि वैशाख शुक्ल १० है परन्तु देवीदास कृतमें वैशाखकृष्ण १० है ॥

नोट—यह अशुद्धि सिर्फ चार पांच पाठों की दिखलाई हैं अगर सारे १६ पाठों दूसरी पुस्तकों और पुराणों की दिखलाई जाती तो कथन इस से वीस गुणा बढता जाता इस वास्ते नहीं दिखाई, जिस भाई को निश्चय न हो जोनसा पाठ चाहे निकाल कर संस्कृत चौवीसी पाठ जो इस पुस्तक में छपा है उस के साथ मुकाबला करके देख लेवें ॥

भाषा पुराणों में बनिसबत पूजा पाठों के जियादा तिथि गलत हैं और अनेक पाठ भी अपनी प्रति के साथ नहीं मिलते। मसलन अगर तुम हस्त लिखित वृंदावन या रामचंद या किसी और पूजन पाठ की एक जाति को १० प्रति इकट्ठी करके उनमें तिथियों का मिलान करो तो अनेक जगह फरक पावोगे। हम ने २५ वर्ष तक हिंदुस्तान के अनेक नगरों में एक एक जाति की तीस तीस चालिस चालीस प्रति देखी हैं अनेकों में बड़े फरक पाये हैं। यह इतनी गलतियां अल्पमति लेखकों की कृपा से हैं और कई जगह पाठ रचताओं ने मासों और पक्षों के नाम के अर्थ करने में गलती की है क्योंकि एक मास और एक एक पक्ष के संस्कृत में अनेक नाम हैं कितनी ही जगह संस्कृत ग्रंथों में तिथियों का ऐसा वर्णन है जो सिवाए ज्योतिषियों के उनका पूरा अर्थ समझ ही नहीं सकता। इस कारण से यह गलतियां पाठों में हुई हैं सो जो इस शुद्ध पाठ के होते हुए गलत पाठ की गलत तिथि पढ कर पूजन करेगा वह अपने अशुभ कर्म बांधेगा ॥

 पंच कल्याणक तिथियों का संशोधन कर्त्ता ज्ञानचंद जैनी लाहौर

# अथ मास और पक्षों के नाम।

शुक्ल पक्ष के नाम—शुक्ल, शुभ, शुचि, श्वेत, पांडुर, पांड, अवदात, सित, गौर, वलक्ष, धवल, अर्जुन, हरिण, चादनी (ज्योत्स्ना)।

कृष्ण पक्ष के नाम—कृष्ण, नील, असित, श्याम, मेचक, अंधयारी, तामसी काली।

पूर्णमासी के नाम—पक्षांत, पंचदशी, पौर्णमासी।

अमावस्या के नाम—अमावस्या, दर्श, सूर्येन्दुसंगम।

मासों के नाम—शुक्र, ज्येष्ठ को कहते हैं। शुचि, आषाढ को कहते हैं। नभस, श्रावणिक, श्रावण को कहते हैं। नभस्य, प्रोष्टपद, भाद्र, भाद्रपद, भार्द्रों को कहते हैं। आश्विन, इष, अश्वयुज आसोज को कहते हैं। बाहुल, ऊर्ज, कार्तिक को कहते हैं। सहा अगहन मार्गशीर्ष मगसिर को कहते हैं। तैष, सहस्य, पौष को कहते हैं। तपा माघ को कहते हैं। तपस्य फाल्गुनिक फाल्गुण को कहते हैं। मधु, चैत्रिक चैत्र को कहते हैं। माधव, राध वैशाख को कहते हैं।

प्रार्थना—पूजन पाठ पढने वाले भाइयों से निवेदन है कि हे भाइयो! जब तुम भगवान् का पूजन पढ़ो तो जो उस में किसा छन्द में किसी शब्द में मात्रा या अक्षर न्यून या अधिक देखो तो बिना विचारे उसे ठीक करने को काट फाट मत करो क्योंकि जब कोई कवि छन्द रचता है तो

अपने छन्द का वजन ठीक करने को जिस शब्दकी चाहे मात्रा या अक्षर न्यून अधिक कर लेता है और जब छन्द में एक जाति के दो शब्द आवें तो दूसरे शब्दको बदल कर उसी अर्थ वाला रख देता है एक छन्द में एक जाति के दो शब्द लाने यह बड़े कविताओं की कविता में एक जाति का दोष गिना जाता है, यह कवियों का कायदा है इस बात को वही जानते हैं जो कवि हैं।

## अथ पंच कल्याणक शुद्ध तिथि।

१ ऋषभदेव–गर्भ आषाढ कृष्ण २ जन्म चैत्र कृष्ण ९ तप चैत्र कृष्ण ९ ज्ञान फाल्गुण कृष्ण ११ निर्वाण माघ कृष्ण १४।

२ अजितनाथ–गर्भ ज्येष्ठ कृष्ण ३० अमावस्या जन्म माघ शुक्ल १० तप माघ शुक्ल ९ ज्ञान पौष शुक्ल ११ निर्वाण चैत्र शुक्ल ५।

३ सभवनाथ–गर्भ फाल्गुण शुक्ल ८ जन्म कार्तिक शुक्ल १५ तप मार्गशिर शुक्ल १५ ज्ञान कार्तिक कृष्ण ४ निर्वाण चैत्र शुक्ल ६।

४ अभिनंदननाथ–गर्भ वैशाख शुक्ल ६ जन्म माघ शुक्ल १२ तप माघ शुक्ल १२ ज्ञान पौष शुक्ल १४ निर्वाण वैशाख शुक्ल ६।

५ सुमतिनाथ–गर्भ श्रावण शुक्ल २ जन्म चैत्र शुक्ल ११ तप वैशाख शुक्ल ९ ज्ञान चैत्र शुक्ल ११ निर्वाण चैत्र शुक्ल ११।

६ पद्मप्रभ–गर्भ माघ कृष्ण ६ जन्म कार्तिक कृष्ण १३ तप कार्तिक कृष्ण १३ ज्ञान चैत्र शुक्ल १५ निर्वाण फाल्गुण कृष्ण ४।

७ सुपार्श्वनाथ–गर्भ भाद्रपद शुक्ल ६ जन्म ज्येष्ठ शुक्ल १२ तप ज्येष्ठ शुक्ल १२ ज्ञान फाल्गुण कृष्ण ६ निर्वाण फाल्गुण कृष्ण ७।

८ चंद्रप्रभ–गर्भ चैत्र कृष्ण ५ जन्म पौष कृष्ण ११ तप पौष कृष्ण ११ ज्ञान फाल्गुण कृष्ण ७ निर्वाण फाल्गुण कृष्ण ७।

९ पुष्पदंत–गर्भ फाल्गुण कृष्ण ९ जन्म मार्गशिर शुक्ल १ तप मार्गशिर शुक्ल १ ज्ञान कार्त्तिक शुक्ल २ निर्वाण भाद्रपद शुक्ल ८।

१० शीतलनाथ–गर्भ चैत्र कृष्ण ८ जन्म माघ कृष्ण १२ तप माघ कृष्ण १२ ज्ञान पौष कृष्ण १४ निर्वाण आश्विन शुक्ल ८।

११ श्रेयांसनाथ–गर्भ ज्येष्ठ कृष्ण ६ जन्म फाल्गुण कृष्ण ११ तप फाल्गुण कृष्ण ११ ज्ञान माघ कृष्ण ३० अमावस्या निर्वाण श्रावण शुक्ल १५।

१२ वासुपूज्य–गर्भ आषाढ़ कृष्ण ६ जन्म फालगुण कृष्ण १४ तप फालगुण कृष्ण १४ ज्ञान माघ शुक्ल २ निर्वाण भाद्रपद शुक्ल १४।

१३ विमलनाथ–गर्भ ज्येष्ठ कृष्ण १० जन्म माघ शुक्ल ४ तप माघ शुक्ल ४ ज्ञान माघ शुक्ल ६ निर्वाण आषाढ़ कृष्ण ८।

१४ अनंतनाथ–गर्भ कार्तिक कृष्ण १ जन्म ज्येष्ठ कृष्ण १२ तप ज्येष्ठ कृष्ण १२ ज्ञान चैत्र कृष्ण ३० अमावस्या निर्वाण चैत्र कृष्ण ३० अमावस्या।

१५ धर्मनाथ–गर्भ वैशाख कृष्ण १३ जन्म माघ शुक्ल १३ तप माघ शुक्ल १३ ज्ञान पौष शुक्ल १५ निर्वाण ज्येष्ठ शुक्ल ४।

१६ शांतिनाथ–गर्भ भाद्रपद कृष्ण ७ जन्म ज्येष्ठ कृष्ण १४ तप ज्येष्ठ कृष्ण १४ ज्ञान पौष शुक्ल १० निर्वाण ज्येष्ठ कृष्ण १४।

१७ कुंथुनाथ–गर्भ श्रावण कृष्ण १० जन्म वैशाख शुक्ल १ तप वैशाख शुक्ल १ ज्ञान चैत्र शुक्ल ३ निर्वाण वैशाख शुक्ल १।

१८ अरनाथ–गर्भ फाल्गुण शुक्ल ३ जन्म मार्गशिर शुक्ल १४ तप मार्गशिर शुक्ल १० ज्ञान कार्तिक शुक्ल १२ निर्वाण चैत्र कृष्ण ३० अमावस्या।

१९ मल्लिनाथ-गर्भ चैत्र शुक्ल १ जन्म मार्गशिर शुक्ल ११ तप मागशिर शुक्ल ११ ज्ञान पौष कृष्ण २ निर्वाण फाल्गुण शुक्ल ५।

२० मुनिसुव्रत नाथ-गर्भ श्रावण कृष्ण २ जन्म वैशाख कृष्ण १० तप वैशाख कृष्ण १० ज्ञान वैशाख कृष्ण ९ निर्वाण फाल्गुण कृष्ण १२।

२१ नमिनाथ-गर्भ आश्विन कृष्ण २ जन्म आषाढ़ कृष्ण १० तप आषाढ़ कृष्ण १० ज्ञान मार्गशिर शुक्ल ११ निर्वाण वैशाख कृष्ण १४।

२२ नेमिनाथ-गर्भ कार्तिक शुक्ल ६ जन्म श्रावण शुक्ल ६ तप श्रावण शुक्ल ६ ज्ञान आश्विन शुक्ल १ निर्वाण आषाढ़ शुक्ल ७।

२३ पार्श्वनाथ-गर्भ वैशाख कृष्ण २ जन्म पौष कृष्ण ११ तप पौष कृष्ण ११ ज्ञान चैत्र कृष्ण ४ निर्वाण श्रावण शुक्ल ७।

२४ महावीर-गर्भ आषाढ़ शुक्ल ६ जन्म चैत्र शुक्ल १३ तप मार्गशिर कृष्ण १० ज्ञान वशाख शुक्ल १० निर्वाण कार्त्तिक कृष्ण ३० अमावस्या।

# अथ शुद्ध तिथियों का संस्कृत पाठ ।

(असाधर कृत संस्कृत जिन कल्याणक माला)

श्लोक–पुरुदेवादि वीरान्त, जिनेन्द्राणां ददातुनः ।
श्रीमद्गर्भादि कल्याण श्रेणीनिःश्रेयसः श्रियम् ॥ १ ॥

आषाढ़ कृष्ण–शुचौ कृष्णेद्वितीयायां वृषभोगर्भमाविशत् ।
वासुपूज्यस्तथा षष्टयामष्टम्यां विमल· शिवम् ॥ २ ॥
दशम्यां जन्म तपसी नमेः

अर्थ–आषाढ कृष्ण २ को वृषभनाथ का गर्भ । ६ को वासुपूज्य का गर्भ । ८ को विमलका निर्वाण । १० को नमि का जन्म । १० को नमि का तप ॥

आषाढ़ शुक्ल– शुक्लेतु सन्मतेः ।
षष्टयां गर्भो ऽभवन्नेमेः सप्तम्यां मोक्षमाविशत् ॥ ३ ॥

अर्थ–आषाढ़ शुक्ल ६ को महावीर का गर्भ । ७ को नेमिनाथ का निर्वाण ।

श्रावणकृष्ण–सुव्रतः श्रावणे कृष्णे द्वितीयायां दिवश्च्युतः ।
कुन्थुर्दशम्यां

अर्थ–श्रावण कृष्ण २ को मुनिसुव्रतनाथ का गर्भ । १० को कुन्थुनाथ का गर्भ ॥

शुक्लेतु द्वितीया सुमतेस्तिथिः ॥ ४ ॥

श्रावण शुक्ल– जन्म निष्क्रमणे षष्टयां नेमेः पार्श्वः सुनिर्वृतः ।
सप्तम्यां पूर्णिमायांतु श्रेयान्निः श्रेयसङ्गतः ॥ ५ ॥

अर्थ–श्रावण शुक्ल २ को सुमतिनाथ का गर्भ । ६ को नेमिनाथ का जन्म । ६ को नेमिनाथ का तप । ७ को पार्श्वनाथ का निर्वाण । १५ को श्रेयांसनाथ का निर्वाण ॥

भाद्रपद कृष्ण–भाद्रेकृष्णस्य सप्तम्यां गर्भं शान्तिरवातरत् ।

अर्थ–भाद्रपद कृष्ण ७ को शान्ति नाथ का गर्भ ॥

भाद्रपद शुक्ल–गर्भावतरणं षष्ठयां सुपार्श्वस्य सितेऽभवत् ॥ ६ ॥
पुष्पदन्तस्य निर्वाणं शुक्लाष्टम्यामजायत ।
श्रितः शुक्ल चतुर्दश्यां वासु पूज्यः परं पदम् ॥ ७ ॥

अर्थ–भाद्रपद शुक्ल ६ को सुपार्श्वनाथ का गर्भ । ८ को पुष्पदन्त का निर्वाण । १४ को वासुपूज्य का निर्वाण ॥

आश्विन कृष्ण–आश्विनेऽभूद्द्वितीयायां कृष्णेगर्भोनमेः

अर्थ–आश्विन कृष्ण २ को नमिनाथ का गर्भ ॥

आश्विन शुक्ल–............सिते । नेमेः प्रतिपद्विज्ञान सिद्धोऽष्टम्यां च सिते शीतलः ॥ ८ ॥

अर्थ—आश्विन शुक्ल १ को नेमिनाथ का ज्ञान । ८ को शीतलनाथ का निर्वाण॥

कार्तिक कृष्ण—अनन्तः कार्तिके कृष्णे गर्भेऽभूत्प्रतिपद्दिने ।

चतुर्थ्यां सम्भवाधीशः केवलज्ञान माप्तवान् ॥ ९ ॥

पद्मप्रभस्त्रयोदश्यां प्राप्तोजन्म व्रतेशिवम् ।

दर्शे वीरो

अर्थ—कार्तिक कृष्ण—१ को अनन्तनाथ का गर्भ । ४ को सम्भव नाथ का ज्ञान । १३ पद्मप्रभ का जन्म । १३ को पद्मप्रभ का तप । ३० (अमावस्या) को महावीर का निर्वाण ॥

कार्तिक शुक्ल— द्वितीयायां कैवल्यं सुविधिस्तिथौ ॥ १० ॥

षष्ठ्यां गर्भोऽभवन्नेमेर्द्वादश्यां केवलोद्भवः ।

अरनाथस्य पक्षान्ते सम्भवेशस्य जन्म च ॥ ११ ॥

अर्थ—कार्तिक शुक्ल—२ को पुष्पदन्त का ज्ञान । ६ को नेमिनाथ का गर्भ । १२ को अरनाथ का ज्ञान । १५ को सम्भव नाथ का जन्म ॥

मार्गशिर कृष्ण—मार्गे दशम्यां कृष्णेऽगाद्वीरोदीक्षां ।

अर्थ—मार्गशिर कृष्ण—१० को महावीर का तप ।

जनिव्रते ।

मार्गशिर शुक्ल–

सुविधेः पक्षनौशुक्ले दशम्यांत्वरदीक्षणम् ॥ १२ ॥

एकादश्यां जनुर्दीक्षे मल्लेर्ज्ञान नमेस्तथा ।

अरजन्म चतुर्दश्यां पक्षान्ते सम्भवव्रतम् ॥ १६ ॥

अर्थ–मार्गशिर शुक्ल–१ को पुष्पदन्त का जन्म । १को पुष्पदन्तका तप । १०को अरनाथ का तप । ११ को मल्लिनाथका जन्म । ११को मल्लिनाथ का तप । ११ को नमिनाथ का ज्ञान । १४ को अर का जन्म । १५ को सम्भव का तप ॥

पौष कृष्ण–पौषकृष्णे द्वितीयायां मल्लिः कैवल्य मासदत् ।

चन्द्रप्रभस्तथा पार्श्व एकादश्यां जनिव्रते ॥ १४ ॥

शीतलस्तु चतुर्दश्यां कैवल्यमुदमीमिलत् ।

अर्थ–पौष कृष्ण–२ को मल्लिनाथ का ज्ञान । ११ को चन्द्रप्रभ स्वामी का जन्म । ११ को चन्द्र प्रभ स्वामी का तप । ११ को पार्श्वनाथ का जन्म । ११ को पार्श्वनाथ का तप । १४ को शीतल नाथ का ज्ञान

पौष शुक्ल–शान्तिनाथो दशम्यां तु शुक्ले कैवल्य माप्तवान् ॥ १५ ॥

एकादश्यान्तु कैवल्यम जितेशोऽभिनन्दनः ।

चतुर्दश्यां पूर्णिमायां धर्मश्च लभतेस्मतत् ॥ १६ ॥

अर्थ–पौष शुक्ल १० को शान्तिनाथ का ज्ञान । ११ को अजित का ज्ञान । १४ को अभिनन्दन का ज्ञान । १५ धर्मनाथ का ज्ञान ॥

माघ कृष्ण–माघे पद्मप्रभः कृष्णे षष्ठ्यां गर्भमवातरत् ।
शीतलस्य जनुर्दीक्षे द्वादश्यां वृषभस्यतु ॥ १७ ॥
मोक्षोऽभवच्चतुर्दश्यां दर्शे श्रेयांस केवलम् ।

अर्थ–माघ कृष्ण ६ को पद्मप्रभ का गर्भ । १२ को शीतलनाथ का जन्म । १२ को शीतल नाथ का तप । १४ को ऋषभनाथ का निर्वाण । ३० (अमावस्या) को श्रेयांस का ज्ञान ।

माघ शुक्ल–शुक्लपक्षे द्वितीयायां वासुपूज्यस्य केवलम् ॥ १८ ॥
चतुर्थ्यां विमलो जन्मदीक्षे षष्ठ्यां च केवलम् ।
नवम्यामजितो दीक्षां दशम्यां जन्म चासदत् ॥ १९ ॥
अभिनन्दननाथस्य द्वादश्यां जन्मनिष्क्रमौ ।
धर्मस्य जन्मतपसी त्रयोदश्यां बभूवतुः ॥ २० ॥

अर्थ–माघ शुक्ल २ को वासुपूज्य का ज्ञान । ४ को विमल नाथ का जन्म । ४ को विमलनाथ का तप । ६ को विमलनाथ का ज्ञान । ९ को अजित नाथ का तप । १० को अजित

नाथ का जन्म । १२ को अभिनन्दन का जन्म । १२ को अभिनन्दन का तप। १३ को
धर्मनाथ का जन्म । १३ को धर्मनाथ का तप ।

फाल्गुन कृष्ण–चतुर्थ्यां फाल्गुणे कृष्णे मुक्तिं पद्मप्रभो गतः ।
षष्ठ्यां सुपार्श्वः कैवल्यं सप्तम्यां चाप निर्वृतिम् ॥ २१ ॥
सप्तम्या मेव कैवल्यमोक्षौ चन्द्रप्रभोऽभजत् ।
नवम्यां सुविधिर्गर्भमेकादश्यां तु केवलम् ॥ २२ ॥
वृषो जन्मव्रते तद्वच्छ्रेयान्मुक्तिं तु सुव्रतः ।
द्वादश्या वासुपूज्यस्तु चतुर्दश्यां जनिव्रते ॥ २३ ॥

अर्थ–फाल्गुन कृष्ण ४ को पद्मप्रभ का निर्वाण । ६ को सुपार्श्व का ज्ञान । ७ को सुपार्श्व का निर्वाण । ७ को चन्द्रप्रभ का ज्ञान । ७ को चन्द्रप्रभ का निर्वाण । ९ को पुष्पदन्त का गर्भ । ११ को ऋषभदेव का ज्ञान । ११ को श्रेयांस का जन्म । ११ को श्रेयांस का तप । १२ को मुनिसुव्रत का निर्वाण । १४ को वासुपूज्य का जन्म । १४ को वासुपूज्य का तप ॥

फाल्गुन शुक्ल–अरःशुक्ले तृतीयायां गर्भं मल्लिस्तुनिर्वृतिम् ।
पञ्चम्यां प्रापदष्टम्यां गर्भं श्रीसम्भवोऽपि च ॥ २४ ॥

अर्थ-फाल्गुण शुक्ल ३ को अरनाथ का गर्भ। ५ को मल्लिका निर्वाण। ८ को सम्भव नाथ का गर्भ।

चैत्र कृष्ण-चैत्रे चतुर्थ्यां कृष्णेऽभूत्पार्श्वनाथस्य केवलम्।
पञ्चम्या चन्द्रभो गर्भमष्टम्यां शीतलोऽश्रयत्॥ २५॥
नवम्यां जन्मतपसी वृषभस्य वभूवतुः।
दर्शेऽनन्तस्य कैवल्यं मोक्षोऽरस्याऽभवत्तथा॥ २६॥

अर्थ-चैत्र कृष्ण ४ को पार्श्वनाथ का ज्ञान। ५ को चन्द्रप्रभ का गर्भ। ८ को शीतल का गर्भ। ९ को ऋषभ का जन्म। ९ को ऋषभ का तप। ३० (अमावस्या) को अनन्त का ज्ञान। ३० (अमावस्या) को अनन्त का मोक्ष। ३० (अमावस्या) को अरनाथ का मोक्ष॥

चैत्र शुक्ल-शुक्ल प्रतिपदागर्भे मल्लिः कुन्थुस्तृतीयया।
ज्ञानेऽजितोऽभूत्पञ्चम्यां मोक्षे षष्ठ्यां च सम्भवः॥ २७॥
एकादश्यां जनिज्ञानमोक्षान्सुमति राप्तवान्।
वीरः प्राप्त्रयोदश्यां पद्माभोऽन्त्येहि केवलम्॥ २८॥

अर्थ-चैत्र शुक्ल १ को मल्लिनाथ का गर्भ। ३ को कुन्थुनाथ का ज्ञान। ५को अजित का

निर्वाण। ६को सम्भवका निर्वाण। ११को सुमतिका जन्म। ११को सुमतिका ज्ञान

११ को सुमति का निर्वाण। १३ को महावीरका जन्म। १५ को पद्मप्रभ का ज्ञान

वैशाख कृष्ण–पार्श्वः कृष्णे द्वितीयायां वैशाखे गर्भमाविशत्।

नवम्यां सुव्रतो ज्ञानं दशम्यां च जनिव्रते॥ २९॥

धर्मो गर्भं त्रयोदश्यां चतुर्दश्यां नामः शिवम्।

अर्थ–वैशाख कृष्ण २ को पार्श्वनाथ का गर्भ। ९ को मुनिसुव्रत नाथ का ज्ञान। १० को

मुनिसुव्रत नाथ का जन्म। १० को मुनि सुव्रतनाथ का तप। १३ को धर्मनाथ का

गर्भ। १४ को नमिनाथ का निर्वाण॥

वैशाख शुक्ल–शुक्ले प्रतिपदि प्राप कुन्थुर्जन्म तपः शिवम्॥ ३०॥

प्राप्तोऽभिनन्दनः षष्ठयां गर्भं मोक्षं च दीक्षणम्।

नवम्यां सुमतिर्वीरो दशम्यां ज्ञान मक्षयम्॥ ३१॥

अर्थ–वैशाख शुक्ल १ को कुन्थु का जन्म। १ को कुन्थु का तप। १ को कुन्थु का निर्वाण।

६ को अभिनन्दन का गर्भ। ६ को अभिनन्दन का निर्वाण। ९ को सुमति का

तप। १० को महावीर का ज्ञान॥

ज्येष्ठ कृष्ण–श्रेयान् ज्येष्ठेऽसितेषष्ठयां दशम्यां विमलोऽपिच।

गर्भं समाश्रितोऽनन्तो द्वादश्यां जन्मनिष्क्रमौ ॥ ३२ ॥
शान्तिः श्रितश्चतुर्दश्यां जन्म दीक्षा शिवश्रियम् ।
अमावास्या दिनेगर्भ मवतीर्णो ऽजितेश्वरः ॥ ३३ ॥

अर्थ–ज्येष्ठ कृष्ण६कोश्रेयांस का गर्भ। १०को विमलनाथका गर्भ। १२को अनन्तनाथ का जन्म। १२को अनन्तनाथका तप। १४को शान्तिनाथका जन्म। १४को शान्तिनाथ का तप १४को शान्ति नाथ का निर्वाण। ३० (अमावस्या)को अजितनाथका गर्भ ॥

ज्येष्ठ शुक्ल–शुक्ले चतुर्थ्यां निर्वाणं प्राप्तो धर्मो जिनेश्वरः ।
सुपार्श्वनाथो द्वादश्यां जनिप्रव्रजिते तिथौ ॥

अर्थ–ज्येष्ठ शुक्ल ४ को धर्मनाथ का निर्वाण। १२ को सुपार्श्वनाथ का जन्म। १२ को सुपार्श्वनाथ का तप ॥

इतीमां वृषभादीनां पुण्यां कल्याण मालिकाम् ।
करोति कण्ठे भूषां यः सस्याद्राशाधरेडितः ॥

ॐनमः सिद्धेभ्यः ।

# अथ चतुर्विंशतितीर्थङ्कराणां सस्कृत पूजा लिख्यते ।

विघ्नौघा प्रलयं यान्ति शाकिनी भूतपन्नगा । विषं निर्विषतां याति पूज्यमाने जिनेश्वरे ॥१॥

ॐ जय जय जय नमोस्तु नमोस्तु नमोस्तु ।

णमो अरहन्ताणं णमो सिद्धाणं णमो आइरियाणम् । णमो उवज्झायाणं णमो लोए सव्वसाहूणम्॥२

प्रणम्य श्रीजिनाधीश लब्धिसामस्त्यसयुतम् । चतुर्विंशतितीर्थेशा वक्ष्ये पूजां क्रमागताम् ॥३॥

अथ आचार्य लक्षणम्–
दर्शन ज्ञान चारित्र सयुतो ममतातिग. ।
प्राज्ञः प्रश्नसहश्च गुरुः स्यात्क्षान्तिनिष्ठितः॥ ४ ॥

अथ पजक लक्षणम्–
दश कालादिभावज्ञा निर्ममः श्रुद्धिमान्वरः ।
सद्दाणयादिगुणोपेतः पूजकः सोत्र शस्यते ॥ ५ ॥

*यजमान लक्षणम्–
विनीतो बुद्धिमान्प्रीतो न्यायोपात्तधनो महान् ।
शीलादिगुणसंपन्नो यष्टा सोयं प्रशस्यते ॥ ६ ॥

मण्डपलक्षणम्–
निर्मलं पृथुलं घण्टातारिकातोरणान्वितम् ।
प्रलंबत्पुष्पमालाढ्यं चतुर्धाकुम्भसंयतम् ॥७॥

भेरीपटहकंशालतालमर्दल नि:स्वनैः।
आकुलं स्त्रैणगीताद्यैर्मण्डपं कारयेद्बुधैः ॥ ८ ॥

सामग्री, लक्षणम्–

स्वजात्योत्कर्षणी पूता नेत्रमानसहारिणी।
सामग्री शस्यते सद्भिः पश्यतां मोद कारिणी ॥ ९ ॥
स्वस्तिकं सर्षपं दूर्वानन्द्यावर्तं सुशोभनम्।
दर्भमष्टद्रव्यं च स्वर्णपात्रेषु योजयेत् ॥ १० ॥

अथमनवचनकायशोधनम्–

जिनसिद्धमहर्षीणामर्घं दत्त्वा शुभाप्तये।
सकली करणं कृत्वा मनोवाक्काय शोधनम् ॥ ११ ॥

## अतोग्रेचतुर्विंशतिकास्नपनं क्रियते।

पीठ स्थापनम्–

हेमाचलनिभं शुभ्रमणिपीठं प्रभोज्वलम्।
निवेशयामि निर्थेशामभिषेकाय सन्नति ॥ १२ ॥

भूमिशोधनम्–

शुद्धान्वयसमुत्पन्ना ये जिनाश्चित्रियान्विताः।
विदधामि पुरस्तेषां वारिणा भूमिशोधनम् ॥ १३ ॥

* नोट—यजमान उसको कहते हैं जो अपने पाससे सामग्री या सामग्रीके वास्ते रुपये देकर दूसरे से भगवान् का पूजन करवाता है ॥

पीठ प्रक्षालनम्– क्षीराब्धिजीवनैर्देवैर्धौतं यद्बहुशः पुरा ।
तदंघ्रिपीठतीर्थेशां क्षालयामि शिवालयम् ॥१४॥

दशदिक्पालार्घदानम्– पुरुहुतादयो देवा हरिदन्तरवासिनः ।
गृह्णन्तु शेषयज्ञांशं समाश्रित्येष्टिभूमिकाम् ॥ १५ ॥

बिंबस्थापनम्–यं सुराद्रौ सुरास्तोयैःशुद्धैरस्नापयन्मुदा । तद्बिंबं विष्टरे स्थाप्यं याययजिमकुसुमादिभिः ॥

कलशस्थापनम्–दुग्धाब्धिपाथःसंपूर्णाल्लसत्पल्लवचर्चितान्,हैमराजतकुम्भौघान्स्थापयाम्यभितोजिनान्

तीर्थोदकाभिषेकः-तीर्थानीतैःकबन्धैः श्रीखण्डद्रववासितैः।स्नापयामिजिनान्सर्वान्घुसदभ्यर्चिताङ्घ्रिकान्

इक्षुरसाभिषेकः– सुस्वाद्विक्षुरसालादिरसैः पीयूषभावितैः । अभिषिचेर्हत सर्वानशेषामरसेवितान्॥

घृताभिषेकः– शात कुम्भरसाभासैः सुरभिघ्राणतर्पणैः । आज्यैराप्लावये तीर्थेश्वरान् भव्यगुणार्णवान्

दुग्धाभिषेक.– शीतांशुविशदैर्दुग्धैःकोष्णैरक्षपुष्टिदैः । विदधामि जिनेशानामभिषेकं भवापहम् ॥

दधिस्नपनम्– घनीभूतैः सुधाप्रख्यै राजतामत्र सङ्गतैः । रसज्ञाहर्षदैः शुद्धैर्दधिभिः स्नापये जिनान्

सर्वौषधिस्नपनम्–काश्मीरागुरुकालेयश्रीखण्डेलासुरवङ्मुखैः सर्वौषधिभिरार्हन्त्यं स्नपनं विदधाम्यहम्

कलशाभिषेकः–शुद्धगन्धाम्बुसंपूर्णैःस्वर्णकुम्भैः प्रभोज्वलैः।विश्वान्ते विश्वतीर्थेशानभिषिञ्चे घहानये

गंधाम्बुस्नपनम्–इन्दिराजीवगर्भेण शातकुम्भमयेन च।गन्धाम्बुपूर्णकुम्भेन जिनान् संस्नापयाम्यहम्॥

॥ इति चतुर्विंशतिकास्नपनम् ॥

## अथ मण्डलमध्ये सुप्रतीकं संस्थाप्य वसुद्रव्यैः प्रपूजयेत् ।

(अत्र क्षेत्र पालाय अर्घं दत्वा पूजनं प्रारभ्यते) ।

मण्डलसुप्रतीकस्तु स्थाप्यः पैत्तलकस्तथा । तस्योपरि नवंकास्य भाजन स्थापयेद्बुधः ॥ २६ ॥
तस्योपरि चतुर्विंशतीर्थंकरप्रतिमां शुभाम् । संस्थाप्य पूजयित्वानु स्वस्तिक पूजयेत्ततः ॥ २७ ॥

ततोग्रे सहस्रनामानि पठनीयानि ।

# अथ जिनसहस्रनामस्तोत्रम् ।

स्वयंभुवेनमस्तुभ्यमुत्पाद्यात्मानमात्मनि । स्वात्मनैव तथोद्भूत वृत्तये चित्तवृत्तये ॥ १ ॥
नमस्ते जगतां पत्ये लक्ष्मीभर्त्रे नमोनमः । विदांवर नमस्तुभ्य नमस्ते वदतांवर ॥ २ ॥
कामशत्रुहणं देवमामनन्ति मनीषिण· । त्वामानमःसुरैर्मौलिस्रग्मालाभ्यर्चितक्रमम् ॥ ३ ॥
ध्यानदुर्घणनिर्भिन्न घनघाती महातरुः । अनन्तभवसन्तानजयोप्यासीरनन्तजित् ॥ ४ ॥
त्रैलोक्यविजयेनोप्तदुर्दर्प्यमतिदुर्जयम् । मृत्युराजं विजित्यासीज्जन्ममृत्युञ्जयो भवान् ॥ ५ ॥
विधूताशेषसंसारोबन्धुर्नोभव्यबान्धवः । त्रिपुरारिस्त्वमीशोसि जन्ममृत्युजरान्तकृत् ॥ ६ ॥
त्रिकालविषयाशेषतत्त्वभेदात् त्रिधोच्छितम् । केवलाख्य दधच्चक्षुस्त्रिनेत्रोसि त्वमीशिता ॥७॥

त्वामन्धकान्तकं प्राहुर्मोहान्धासुरमर्द्दनात् । अर्द्धन्ते नारयो यस्मादर्धनारीश्वरोस्युत ॥ ८ ॥
शिवः शिवपदाध्यासाद् दुरितारिहरोहरः । शङ्करः कृतशं लोके संभवस्त्वं भवन्मुखे ॥ ९ ॥
वृषभोमि जगज्ज्येष्ठः गुरुर्गुरुगुणोदयैः । नभियो नाभिसंभूतेरिक्ष्वाकुः कुलनन्दन· ॥ १० ॥
त्वमेक पुरुषस्कन्धस्त्वं द्वे लोकस्य लोचने । त्वत्रिधाबुधसन्मार्गस्त्रिज्ञस्त्रिज्ञानधारकः ॥ ११ ॥
चतुःशरणमाङ्गल्यमूर्त्तिस्त्व चतुरः सुधी । पञ्चब्रह्ममयोदेवः पावनस्त्व पुनीहि माम् ॥ १२ ॥
स्वर्गावतारिणे तुभ्यसद्योजातात्माने नमः । जन्माभिषेकवामाय वामदेव नमोस्तुते ॥ १३ ॥
संनिःक्रान्ताय घोराय परं प्रशममीयुषे । केवलज्ञानसंसिद्धविषाणाय नमोस्तुते ॥ १४॥
पुरुस्तुत् पुरुषस्तुभ्यं विमुक्तिपदभागिने । नमस्तत्पुरुषावस्था भावत्नानर्थ विभ्रते ॥ १५ ॥
ज्ञानावरणनिर्हास नमस्तेनन्तचक्षुषे । दर्शनावरणोच्छेदान्नमस्ते विश्वदर्शने ॥ १६ ॥
नमो दर्शनमोहादिक्षायिकामलदृष्टये । नमश्चारित्रमोहघ्ने विरागायमहौजसे ॥ १७ ॥
नमस्तेऽनन्तवीर्याय नमोनन्तसुखाय ते । नमस्तेऽनन्तलोकाय लोकालोकविलोकिने ॥ १८ ॥
नमस्तेऽनन्तदानाय नमस्तेऽनन्तलब्धये । नमस्तेऽनन्तभोगाय नमोऽनन्ताय भोगिने ॥ १९ ॥
नम· परमयोगाय नमस्तुभ्यमयोनये । नमः परमपूताय नमस्ते परमर्षये ॥ २० ॥
नम· परमविद्याय नमः परभवच्छिदे । नमः परमतत्त्वाय नमस्ते परमात्मने ॥ २१ ॥
नमः परमरूपाय नमः परमतेजसे । नमः परममार्गाय नमस्ते परमेष्ठिने ॥ २२ ॥

परमर्द्धिजुषे धाम्ने परमज्योतिषे नमः । नमः पारेतमःप्राप्तधाम्ने ते परमात्मने ॥ २३ ॥
नमः क्षीणकलंकाय क्षीणवन्धनमोस्तुते । नमस्ते क्षीणमोहाय क्षीणदोषाय ते नमः ॥ २४ ॥
नमः सुगतये तुभ्यं शोभनागतमीयुषे । नमस्तेऽतीन्द्रियज्ञानसुखायानिन्द्रियात्मने ॥ २५ ॥
कायवन्धननिर्मोक्षादकायाय नमोस्तुते । नमस्तुभ्यमयोगाययोगिनामपि योगिने ॥ २६ ॥
अवेदाय नमस्तुभ्यमकपायाय ते नमः । नमः परमयोगीन्द्रवन्दिताङ्घ्रिद्वयायते ॥ २७ ॥
नमः परमविज्ञान नमः परमसंयम । नमः परमदृग्दृष्टपरमार्थाय ते नमः ॥ २८ ॥
नमस्तुभ्यमलेश्याय शुक्ललेश्यांशकस्पृशे । नमो भव्येतरावस्थाव्यतीताय विमोक्षणे ॥ २९ ॥
संज्ञासंज्ञिद्वयावस्थाव्यतिरिक्तामलात्मने । नमस्ते वीतसंज्ञाय नमः क्षायकदृष्टये ॥ ३० ॥
अनाहाराय तृप्ताय नमः परमभाजुषे । व्यतीताशेषदोषाय भवाब्धेपारमीयुषे ॥ ३१ ॥
अजराय नमस्तुभ्यंनमस्तेऽतीतजन्मने । अमृत्यवे नमस्तुभ्यमचलायाक्षरात्मने ॥ ३२ ॥
अलमास्तां गुणस्तोत्रमनन्तास्तावकागुणाः । त्वन्नामस्मृतिमात्रेण परमंशंप्रशास्महे ॥ ३३ ॥
प्रसिद्धाष्टसहस्रेद्धलक्षणस्त्वं गिरांपतिः । नाम्नामष्टसहस्रेणत्वां स्तुमोभीष्टसिद्धये ॥ ३४ ॥
एवं स्तुत्वाजिनंदेवं भक्त्यापरमया सुधी । पठेदष्टोत्तरं नाम्नां सहस्र पापशान्तये ॥ ३५ ॥

अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ इति जिनसहस्रनाम स्तोत्र ॥

# अथ जिनसहस्रनाम लिख्यते ।

श्रीमान्स्वयम्भूर्वृषभः शंभवः शंभुरात्मभूः । स्वयंप्र (भु ) भ·प्रभुर्भोक्ताविश्वभूरपुनर्भव· ॥३६
विश्वात्मा विश्वलोकेशोविश्वतश्चक्षुरक्षरः । विश्वविद्विश्वविद्येशोविश्वयोनिरनीश्वरः ॥ ३७
विश्वदृश्वा विभुर्धाता विश्वेशोविश्वलोचनः । विश्वव्यापी विधिर्वेधाः शाश्वतोविश्वतोमुखः
विश्वकर्मा जगज्ज्येष्ठोविश्वमूर्तिर्जिनेश्वरः । विश्वदृक् विश्वभूतेशोविश्वज्योतिरनीश्वरः ॥ ३
जिनोजिष्णुरमेयात्मा विष्णुरीशोजगत्पति· । अनन्तजिदचिंत्यात्माभव्यबंधुरबंधनः ॥ ४० ॥
युगादिपुरुषोब्रह्मापचब्रह्ममयःशिवः । पर·परतरः सूक्ष्मः परमेष्ठीसनातनः ॥ ४१ ॥
स्वयं ज्योतिरजोऽजन्मा ब्रह्मयोनिरयोनिजः । मोहारिविजयीजेताधर्मचक्री दयाध्वज ॥ ४२ ॥
प्रशांतारिरनंतात्मायोगीयोगीश्वरार्चितः । ब्रह्मविद्ब्रह्मतत्वज्ञोब्रह्म द्यात्विद्यतीश्वरः ॥ ४३॥
सिद्धोबुद्धःप्रबुद्धात्मा सिद्धार्थः सिद्धशासन· । सिद्धसिद्धान्तविद्ध्येयःसिद्धसाध्योजगद्धित· ।
सहिष्णुरच्युतोऽनंत· प्रभविष्णुर्भवोद्भवः प्रभूष्णुरजरोजयोभ्राजिष्णुर्धीश्वरोव्ययः ॥ ४५ ॥
विभावसुरसंभूष्णु· स्वयंभूष्णुः पुरातनः । परमात्मा परंज्योतिस्त्रिजगत्परमेश्वरः॥४६॥

इति श्रीमदादिशतम् ॥ १ ॥ अर्घंनिर्वपामीति स्वाहा ॥

